# विवाहमण्डपः

सांप्रत लोगोंमे कन्या का पुनर्विवाह क्यों न करना और पुत्रका पुनर्विवाह क्यौं करना, वैसेही कन्याका विवाह आठवें वर्षमें क्यों करना ऐसे बहुतेरे प्रश्न सुननेमें आते हैं. इन बातोंका समाधान यह है कि, जो पुरुष मानी याने श्रेष्ठ कुलोत्पन्न होते हैं वह अपनी कन्याको दूसरा पति नही दिखल सकतें है. और ऐसी जो कन्या कुलीन हैं वह अन्य पतिको न तो देखती हैं या न दिखासकती हैं, क्यों कि यह केवल दोनोंको नीचत्व, मानभंग आनेका प्रसंग है. दूसरे हाथ, यह भी असंभव बात हैं कि जो मानी कुलीन पुरुप हैं वह ऐसी नीचत्व प्राप्तहुवे कन्याका अंगीकार करे इन्ही कारणोंसे कन्याका पुनर्विवाह व्यवहार रूढ नही हुवा. अब इनमेसे जैसा जैसा मान, कम होगा वैसा पुनर्विवाहका भी प्रचार संभव हैं. पुत्रका पुनर्विवाह माना गया हैं क्योंकि कन्या पुरुषके हातमे जित, याने तावेमे होती है. ईसलिये जित पदार्थका विशेष संग्रह करना जेता ( तावेकरनेवाले ) को लज्जासद नही है जैसा कि जित पदार्थको जेता बहुत होनेसे लज्जासद स्पष्ट है. यह बात नीतिमान लोगोंको अवश्य अंगीकार होगी. अब जो धर्मज्ञ लोक हैं उन्हे नीति संमति होकर और भी कुछ कहनेका अवकाश आया. क्योंकि जे कन्याको मानके अनुरोधसे पति न दिखलाया तो सृष्टिलोपका प्रसंग आत है. इस कारणसे पति उसे दिखलाना अवश्य है. वह दानपूर्वक है. क्योंकि वह अनन्यस्वरूप पुत्र होनेके कारण अनन्यरूपसे अंगीकार करता है. दान भी पात्रका ज्ञान करके किया जाता है. इस हेतुसे दानप्रसंग आया. नही तो अनन्य स्वीकारन संभव होता. दानका प्रसंग आया तो कब देना इसका भी विचार करनेका प्रसंग आया तो जन्मकालसे मा बापके पास रह करके ज्ञातिधर्मका ज्ञान होता है. कुलधर्मज्ञान आठवें सालसे जो कुल सम्मत हो उस कुलसे उस कन्याको दीया जाता है यही ज्ञान प्रवेशसंधीका काल आया. जैसा लडका आठ सालका होकर कुलपरंपरा प्राप्त धर्मज्ञान प्रवेशका अधिकारी होता है वैसेही कन्या अष्टम वर्षमे प्रवेशित कुलधर्म ज्ञानके विषय अधिकारी होती है. और आगे जैसे जैसे ये दोनो वयस्क होते जाते हैं वैसी कठीईभी प्राप्त होती है, और ज्ञानप्रवेशभी रुकता जाता है. यह नियम ज्ञानप्रधान जो ब्राह्मण उनके ज्ञातिको संमत होगा. और जहां

व्यवहारभेद नियमोंके कारण कठोरता अवश्य है वहां साधारण दीर्घ कालही नियुक्त है. जैसा फर्जाईका ग्रहण वैसा २ विवाह वा उपनयनका काल दीर्घ भी कबूल किया. उस योगसे बारा वर्षका काल कन्याविवाहको और पुत्रको भी बारावर्ष उपनयन काल विलंब प्राप्त हुवा. इसके उपर आपत्तिमूलक उपनयनको और काल मिल सकता है तथापि वह पक्ष गौण-पक्षमें गिना जायगा. कुमारी कामके परवश होनेसे धर्मज्ञानप्रवेशकी अधिकारी रहती नहीं इस अटकावसे आपत्काल भी रजोदर्शनके पूर्व आठवर्षसे बारावर्षके प्रवेशतक ही कालानुमोदन देता है और रजोदर्शन-से यौवन कालका बहिरंगत्व प्रमाणसिद्ध है ऐसा समझना अवश्य है. और यह संभव पुत्र को प्राप्त नही तो उसे उपनयन अथवा विवाहके विषय में अधिकारके भेदसे कालका विलंब मिल सकता है और कन्याका दान प्रतिग्रह स्वरूप विवाहका संमत है तो दान प्रतिग्रह बंधमेसे उसको बहार किस तरहसे निकालना जो भी उसका पति परलोकवासी हुवा है तो भी उसके अनन्य अंगीकारका त्याग करके नही गया इस कारण एक पुरुषसे दित हुई कन्या अन्यको नही मिलसकती है महामुनि मनु कहते हैं कि, ( यस्या म्रीयेत कन्याया वाचा सत्ये कृते पतिः ॥ तामनेन विधानेन निजो विंदेत देवरः ॥ १ ॥ इसका अर्थ, वाग्दानोत्तर जो, पति लोकांतरवासी हुवा तो उसी वाग्दानके भरोसे उसके मा बापसे उत्पन्न पैदा हुवे उस पतिके दुसरे भाईको दी जाये. पुत्रका मा बापसे अभेद होनेसे भाई भी अपने भाईसे अभेद रहता है. और इससे वाग्दानके समयके वाक्यों-को झुठाई नही आती. दानप्रतिग्रह संस्कार न होनेसे जो भी और व्यक्ती हुई तो भी उस व्यक्तीका अभेद उर्वरित है. और यही कारण से निजो विंदेत देवरः ऐसा मनुजी को वचन कहना पडा. देवरशब्दका अर्थ निरु-क्तकार द्वितीय दूसरा वर ऐसा करते हैं. वैयाकरण द्वितीय वरशब्दके स्थान देवरशब्दका आदेश करते हैं ऐसी सम्मती देते हैं ( सर्वे सर्वपदादेशाः ) यह न्याय बतलाते हैं. इस संकष्टमें जो पराशर वाक्य ( नष्टे मृते प्रव्रजिते क्लीबेच पतिते पतौ ॥ एतास्वापत्सु नारीणां पतिरन्यो विधीयते ॥ १ ॥ ) इस वचनकी वाग्दानोतर प्रत्यक्ष दानके पूर्वमे योजना करना पडता है नही तो यह वाक्य अचरितार्थ होगा क्यों कि अनन्य रीतीसे अंगीकार किये हुवे वस्तूको अन्यता प्राप्त होनेका अवकाश न आया यही हेतूसे कन्यादान सकृत् स्मृ-तिकारोंको लिखना पडा, अब तक जो जिस जातमें प्रतिष्ठित है उन्होंके यहां

कन्याका पुनर्विवाह रुका है वो जो पुनर्विवाहका वचन पाराशरजीका कहते हो वह ( यस्या म्रियेत कन्याया ) इस मनुवचनमें मरणप्रसंगमें देवर-के सह विवाहप्रसंग कहा. उस वचनमें मरणग्रहण उपलक्षण है यह मन-ध्यानेके हेतूसे ( नष्टे मृते प्रव्रजिते क्लीबे च पतिते पतौ ) ऐसे पांचो ऊपर विवाहके विषय हेतु कहे हैं तो (वाचा सत्ये कृते पतिः निजो विंदेत देवरः ॥) इस वचनको अंगभूत हेतु हुवे. जो स्वतंत्र पुनर्विवाहके विधायक ये वचन मानोंगे तो छठवा भी हेतु उपस्थित होगा. क्यों कि जो स्त्रीको पति मान्य न हुवा तो पुनर्विवाह करना पडेगा. कदाचित कहोगे के पराशरके वचनमें मान्य न करनेका कोई प्रमाण नही है क्लीबेच इस चकारसे उसका संग्रह नही होगा क्या ? जो मान्य करोगे तो किसीकी स्त्री घरमें रहेगी? और कौनसा पति उस स्त्रीका विश्वास करेगा ? तो ऐसे मतवालेने पतियोंको तो पूरी ही विपत्ति लाई, स्त्रीने भी किस घरको अपना समझना. जिस घरको पूरा समझे उसका त्याग कैसा वो करे. जिसको वो छोडेगी उसे अपना कैसा समझेगी. यों तो स्त्रीको कोई निज घर नही और पतिको कोई सुपुत्र भी नही ऐसा न्याय हुवा और यह पुनर्विवाहने प्रतिपादित कीया. और जो स्त्रीको घर भी माना और और पुनर्विवाहभी लिया तो उसने या उसके पुत्रने कितने पति और पिताओंका श्राद्ध करना. कदाचित कहोगे के श्राद्धका क्या काम है तो पतिका अथवा पिताका पता देनेके हेतुसे श्राद्धांगीकार किया है. जो पतिकाभी कारण नही तो उस स्त्रीको क्या वेश्या करते हो या गृहिणी करते हो इसका जबाब देना पडेगा. कदाचित् कहोगे कि अविवाहित विधवा गुप्त पापाचरण करेंगी इससे पुनर्विवाह योग्य है तो उसके गुप्त कामको देख कर अंगीकार करने का प्रसंग आया. उस स्त्री को बडाई दे कर उसका पुनर्विवाह ठीक ऐसा मानना अथवा विधवा जो अन्यथा आचरण करे तो उसको दंड देना यह छोडकर पुन-र्विवाह कबूल करते हों इसे क्या कहना. और जो स्त्रियां पति रह कर कुकर्म करती है उन्हे क्या कहना, पुनर्विवाह वादीयोंको पुंछते है कि पुनर्विवाह न कीया तो प्रायश्चित उसे बतलावो क्या? और ( नष्ट मृते ) इस वचन को विधिवाक्य मानोगे क्यों? वैसे ही पुनर्विवाह से व्यभिचार बंद होगा क्या? वैधव्य पालन करने सें हानि होगी क्या? पुनर्विवाह किया तो गोलक होनेके सिवाय कौन रहा. नियोगधर्म आजकल मिला जायगा क्या? ॥ इति नारा-यणस्मरणानि ॥ श्रीलिंगभिक्षुविरचितः विवाहमंडपः ॥

---